अन्तिम कसौटी है । केवल भौतिक विद्या की उपासना करनेवाले लोग अन्धकार में पड़ते हैं व केवल आत्मविद्या की उपासना करनेवाले उससे भी घोर अन्धकार में पड़ते हैं, ऐसा ईशोपनिषद् में कहा है। इसका अनुभव आधुनिक योरप के इतिहास से और पिछले तीन-चार सौ साल के भारत के इतिहास से संसार को हो चुका है । आधुनिक भारत उसके अत्यन्त कटुफल खूब चख चुका है । अतः अब आगे वह भौतिक विद्या अथवा आत्म विद्या दोनों में से किसी की भी उपेक्षा करेगा, ऐसा नहीं मालूम होता ।

अनियंत्रित विदेशी राजसत्ता से स्वकीय लोक-सत्ता में आधुनिक-भारत के प्रवेश करने का समय बहुत निकट आ गया है । इसके बाद जल्दी ही जिस सत्याग्रही तत्व के सहारे वह लोक-सत्ता की स्थापना करेगा उसी के बल पर वह समाज-सत्ता की भी स्थापना करेगा, किन्तु समाज-सत्ता भी भारत का अन्तिम सन्देश नहीं है । उसका अन्तिम सन्देश तो आत्म-सत्ता है । इस आत्मसत्ता की प्रस्थापना होकर मानव-समाज में जब किसी दण्डधारी राजनैतिक संस्था की बिल्कुल आवश्यकता न रहेगी तभी सच्ची एकवर्ग समाज-रचना स्थापित होगी । आधुनिक काल की एकवर्ग समाज-रचना के व प्राचीन ब्राह्मणत्व के ध्येय में बहुत अन्तर नहीं है व जिस तरह सत्ययुग में सिर्फ एक ही ब्राह्मण वर्ग था उसी तरह फिर समाज में वैसी ही एक वर्ग अवस्था प्राप्त हो यही मानव समाज की पूर्ण अवस्था की कल्पना भारत के हृदय में समाजवाद को आत्मसात् करने के बाद उदय होगी । आधुनिक भारत के समाज-वादी नेता पं० जवाहरलाल नेहरू ने इसी तरह के विचार अपनी 'मेरी कहानी'* में प्रदर्शित किये हैं। इस तरह आधुनिक संसार के अन्य राष्ट्रों के

---

* But the West also brings an antidote to the evils of this cut-throat civilisation—the principles of Socialism, of Co-operation, and service to the community for the common good. This is not so unlike the old Brahmin ideal of service but it means the Brahmanisation ( not in the religious sense of course ) of all classes and groups and the abolition

वर्तमान-कालीन इतिहास से अपने कार्यों में स्फूर्ति पानेवाले आधुनिक भारत के समाजवादी नेता और प्राचीन भारत की आध्यात्मिक संस्कृति का अभिमान रखनेवाले महात्मा गांधी जैसे सत्याग्रही जगद्वन्द्य नेता दोनों के दृष्टि पथ में आनेवाली भावी भारतीय संस्कृति के चित्र का द्वैत नष्ट हो सकता है। जिस अनुपात से स्वतंत्र भारत की भावी संस्कृति मूर्त-रूप धारण करने लगेगी उसी अनुपात से यह द्वैत पूर्णतः नष्ट होकर उसका स्पृहणीय रूप सारी मानव जाति की भौतिक व आत्मिक आकांक्षाओं को सन्तुष्ट करने में समर्थ होगा और वही भारतीय संस्कृति मानव-संस्कृति कहलाकर सारे संसार में फैलेगी यह हमारा दृढ़ विश्वास है।

सर्वेऽत्र सुखिनः सन्तु। सर्वे सन्तु निरामयाः ॥
सर्वे भद्राणि पश्यन्तु। मा कश्चिद्दुःखमाप्नुयात् ॥

---

of class distinctions. It may be that when India puts on her new garments, as she must, for the old torn and tattered, she will have it cut in this fashion, so as to make it conform both to present conditions and her old thought. The ideas she adopts must become racy to her soil. P. 432.

